यहाँ जो कुछ कहा गया उससे यह न समझा जाय कि रेडियो-वार्त्ता केवल आत्मनिष्ठ ही हो सकती है, वस्तुपरक एवं तथ्य प्रधान नहीं। इस सम्बन्धमें आगे दूसरे अध्यायमें विचार किया जायगा यहाँ इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि वार्त्ताएँ तथ्य-प्रधान भी होती हैं और हो सकती हैं, पर उनमें भी वार्त्ताकारके व्यक्तित्वकी झाँकी तो मिलनी ही चाहिए, और किसी रूपमें न हो सके तो तथ्योंके प्रस्तुतीकरणमें ही।

श्रोताओंसे आत्मीयता स्थापित करनेके लिए वार्त्ताकारके व्यक्तित्वमें किन गुणोंकी अपेक्षा होती है इसपर भी विचार कर लेना चाहिए। एल्फ्रन एण्ड डोरोथियन एब्सके अनुसार, सफल प्रसारणकी मौलिक अपेक्षा है सचाई। इसका अर्थ यही है कि वार्त्ताकार अपनेको बिलकुल सच्चे रूपमें प्रकट करे यह अपने श्रोताओंसे दुराव न रखे। जैसा अभी पहले कहा गया है, रेडियो-वार्त्ताकार भी साहित्यकार है और साहित्यकारकी सबसे बड़ी विशेषताके बारेमें आचार्य विनोबा भावे कहते हैं—'साहित्यिकोंमें एक मूल-भूत गुण होना चाहिए। उसके बिना कोई साहित्यिक नहीं हो सकता। वह है सिन्सेरिटी यानी सचाई। और गुण हों या न हों साहित्यिकको सच्चा होना ही चाहिए—वह सच्चा सत्पुरुष हो या सच्चा दुर्जन। सच्चा सत्पुरुष हो तो लेखनमें सुगन्ध आ जायेगी। लेकिन दुर्जन हो तो सच्चा दुर्जन हो। कूटनीतिज्ञ अक्सर अन्दरसे एक रहते और बाहरसे दूसरे दिखाई देते हैं। वे चाहें दुनियाको ठग लें परन्तु अपने-आपको ठग नहीं सकते। इसी लिए अपनेको प्रकट भी नहीं कर सकते। वार्त्ताकारको अपनेको प्रकट करना है—अपनेको यानी अपने पूर्ण व्यक्तित्वको जो कुछ वह है जो कुछ वह सोचता है, अनुभव करता है। इसीको अगवर कहते हैं 'मुझे लगता है, व्यक्तित्वका मूल तत्त्व है समग्रता अपने पूर्ण अर्थमें जो हममें वास्तवमें है, उसे खोजना और उसका सबसे अच्छे रूपमें उपयोग करना।

आत्मीयताके लिए दूसरा गुण यह अपेक्षित है कि वार्त्ताकारके मनमें अपने श्रोताओंके प्रति सद्भाव हो स्नेह हो। जॉन एस० कार्लाइलका पता

गया है 'अपने श्रोताओंके बारेमें सोचनकी आदत डालिए। जो वार्ताकार श्रोताओंके सम्बन्धमें आत्मीयताके साथ सोचेगा और उसे अपने शब्दों एवं वाणी द्वारा प्रकट करेगा उसके प्रति श्रोताओंका भी आकर्षण रहेगा इसमें सन्देह नहीं। 'ह दीप दीपसे जलता, है प्रेम प्रेमपर निर्भर'—कविकी इन पंक्तियोंमें पर्याप्त सत्य है।

इसके अतिरिक्त वार्ताकारके मनमें अपने श्रोताओंके प्रति आदर एवं सम्मानका भाव भी रहना आवश्यक है। वह इस प्रकार बातें करे कि श्रोताओंको अपनी हीनताका अनुभव न हो। हम जानते हैं कि कोई भी मनुष्य स्वभावतः अपनेको हीन नहीं समझता अच्छा भी अपनेको अच्छा कहा जानेपर बुरा मानता है। इसीलिए पारस्परिक व्यवहारमें उपदेशा रमकको प्रवृत्ति बहुत घातक समझी जाती है। आजकलने ठीक ही कहा है—'परामर्शका स्वागत शायद ही कभी होता है। जिन्हें सबसे अधिक इसकी आवश्यकता होती है व इसे सबसे कम चाहते हैं। सचमुच मैं जो जानता हूँ आप नहीं जानते की प्रवृत्ति रेडियो-श्रोताके मनमें वार्ताकारके प्रति आत्मीयताका भाव नहीं आने देगी। रेडियो-शिल्पके सभी अनुभवी व्यक्ति इस तथ्यको स्वीकार करते हैं। वैयक्तिक कहते हैं कि 'यह अनुभव कि वार्ताकार हमें हीन समझकर बातें कर रहा है श्रोताके मनमें क्षोभ ही ऐसी लघुताको जन्म देती है जिसका कोई उत्तर नहीं है। उदाहरणके लिए एक वार्ताका यह पहला वाक्य देखिए—

बच्चोंके व्यक्तित्वके बारेमें कुछ कहनेसे पहले मैं उन बहिनोंके सन्देह को हटा देना चाहती हूँ जो यह सोचती हों कि बच्चोंका भी क्या कोई व्यक्तित्व होता है।

इसका प्रभाव सुननेवाली बहनोंपर क्या पड़ेगा? वे कहेंगी—ये अपनेको बहुत समझती है। इससे वार्ताकार और श्रोताओंके बीच आत्मीय सम्बन्ध नहीं स्थापित हो सकता। एक दूसरी वार्ताकी पु पंक्तियाँ देखिए—

मैं इस तरहके अनेक उदाहरण दे सकता हूँ। इनके द्वारा मैं यही समझाना चाहता हूँ कि शरीरमें ग्रन्थियों या और मांसपेशियोंकी क्रिया प्रतिक्रिया या इन्हींसे ही एक प्रकारकी स्थिरता पैदा होती है।

वार्ताकार कुछ ही देर बाद फिर कहते हैं—

मैं अधिक-से-अधिक आपको यह समझा सकता हूँ कि जितना आप समझते हैं जीवन उससे कहीं पेचीदा या आश्चर्यपूर्ण है।

इसके सम्बन्धमें कुछ कहनेकी आवश्यकता नहीं। हाँ वार्ताकारको इस प्रवृत्तिसे बचना अवश्य है। उसे यह नहीं समझना है कि वह श्रोताओं-से ऊपर, किसी उच्च आसनपर प्रतिष्ठित है। उसे अपनेको श्रोताओंके सामान्य धरातलपर ही रखना है। पहले कहा जा चुका है कि वार्ताकार को अपने श्रोताओंमें अधिक ज्ञानका अनुमान नहीं कर लेना चाहिए, इसका यह अर्थ नहीं कि श्रोताओंको ज्ञानहीन ही समझ लेना चाहिए। श्रोताओंके मनमें वार्ताकारकी वाणीसे ऐसी भावना कभी नहीं आनी चाहिए कि श्रोता अपनेको श्रेष्ठ समझता है। जे० बी० प्रीस्टलीके सफल रेडियो-वार्ता-प्रसारणके सम्बन्धमें एक रेडियो विशेषज्ञ यही कहता है कि 'मालूम होता है उनमें अपने श्रोताओंके प्रति आदर-भाव है, न वे उन्हें हीन समझकर ही बातें करते हैं न उनमें बहुत अधिक ज्ञानका अनुमान ही करते।

# रेडियो-वार्त्तासे सम्बन्धित तीन प्रश्न

प्रश्न प्रारम्भ करनेके पहले अपने आकाशवाणीके जीवनका एक अनुभव प्रस्तुत करनेकी इच्छा होती है। इस अनुभवका सम्बन्ध जानी एक ऐसी घटनासे है जिसे मैं आकाशवाणीमें रहता, तो शायद नहीं कहता। रातको ७॥ बजे एक वार्त्ता होनेवाली थी विषय था 'महान् क्रान्तिकारी चिन्तक आइन्स्टाइन'। सन्ध्याके ६ बज गये, पर वार्त्ताकारने अपना आलेख मेरे पास नहीं भेजा। मैंने वार्त्ताकारको फोन किया तो दूसरे छोरसे आवाज आयी—'आज दिनभर मैं बहुत व्यस्त रहा वार्त्ता लिखनेकी फुरसत ही नहीं मिली। अभी वही वार्त्ता स्टेनोको लिखवा रहा हूँ। वार्त्ताका समय आधा घण्टा बढ़ा दीजिए, तो बड़ी कृपा होगी। आठ बजे तक वार्त्ता टाइप होकर तैयार हो जायेगी।' वार्त्ताकारको आकाशवाणीसे पहली बार वार्त्ता प्रसारित करनी थी इसीलिए ऐसा कह रहे थे। मैंने कहा—'आप तो जानते हैं यहाँका समय बिल्कुल निश्चित रहता है एक मिनट भी इधर उधर नहीं होता। और, यह वार्त्ता तो किसी तरह ७॥ बजे होनी ही है—प्रोग्राम-पत्रिका 'आकाशवाणी' में छपी हुई है।' उत्तर आया—'अच्छी बात है, मैं कोशिश करता हूँ।' टेलीफोन रखकर मैं अपनी कुर्सीपर पश्ताने लगा कि मैंने वार्त्ताका आलेख कुछ दिन पहले ही क्यों नहीं मँगा लिया। आलेखको समयसे मँगा लेना मेरा काम था। यों वार्त्ता प्रसारित करनेके लिए या आमन्त्रण-पत्र [ जिसे अनुबन्ध-पत्र कहा जाता है ] वार्त्ता-

कारोंके पास भेजा जाता है, उसमें यह प्रार्थना रहती है कि आलेख निश्चित प्रसारण-तिथिसे दस दिन पहले आकाशवाणी केन्द्रमें आ जाना चाहिए, पर ऐसी कृपा कम वार्ताकार करते हैं। मैंने उस दिन अपने स्टेशनके अधिकारियोंसे भी यह नहीं कहा था कि आपकी वार्ताका आलेख अभी तक मेरे पास नहीं आया है, फलतः कार्यक्रमके प्रसारणका पूरा उत्तरदायित्व मेरा था। सात बजकर दस मिनट हो गये मुझे कोई सूचना नहीं मिली। मैंने फिर फोन किया तो उत्तर मिला—'मैंने डिक्टेशन तो दे दिया है पर वार्ता अभी टाइप नहीं हुई है अब पूरा ही हो रहा है।' मैंने कहा—७॥ बजनेमें बहुत देर नहीं है, किसी तरह आपको यहाँ ७॥ बजेके पहले आ जाना है। 'तो जितना टाइप हुआ है, उतना लेकर मैं आता हूँ।'—वार्ताकारने टेलीफोन रख दिया। घड़ीकी सुईके साथ मेरे हृदयकी धड़कन बढ़ती जा रही थी। मैंने वार्ताका एनाउंसमेंट लिखकर एनाउंसरको दे दिया स्वयं दरवाजेपर जाकर वार्ताकारकी प्रतीक्षा करने लगा। ७ बजकर २० मिनट वार्ताकारका पता नहीं २८ मिनटपर वे उपस्थित हुए। मैंने कहा—'लाइए जितनी स्क्रिप्ट है, उतनी देख लूँ।' स्क्रिप्ट तो बिल्कुल नहीं है, अभी टाइप ही नहीं हो सकी।' मैंने घबराकर पूछा—'तब कैसे होगा ?' 'आप चलिए, मैं बोल दूँगा दस मिनटका बोलना क्या है।' मेरे मुँहसे निकला—'लेकिन यहाँ बिना स्क्रिप्टके कोई वार्ता नहीं प्रसारित होती कहीं कुछ गड़बड़ हो जाय।' 'आप मुझपर विश्वास रखिए, मैंने १४ वर्षों तक कालेजमें पढ़ाया है, बोलने हीका तो पेशा है।'—वार्ताकारने कहा। मेरी आँखोंके सामने अभी एक महीने पहले वार्ता प्रसारित करनेवाले एक सज्जनकी तसवीर नाच गयी। वे भी कालेजमें प्राध्यापक हैं दस-बारह वर्षोंसे पढ़ा रहे हैं, अपनी लिखित वार्ता प्रसारित करने लगे तो पढ़ते उनकी आवाज लड़खड़ा रही थी अपनी बड़ी-सी वार्ता भी उन्होंने समयसे दो मिनट पहले ही खत्म कर दी थी। लेकिन यहाँ मुझे सोचनेका समय नहीं था मैं उन्हें स्टूडियोकी तरफ

ले चला। रास्तेमें कहता गया—'याद रखिएगा कि आपकी वार्ताका प्रभाव मुझपर भी पड़ सकता है।' मैंने उन्हें स्टूडियोमें माइक्रोफोनके सामने बैठा दिया और बतला दिया कि सामनेकी लाल बत्ती जलनेपर वे वार्ता प्रारम्भ करेंगे। ७॥ बजे दूसरे स्टूडियोसे एनाउंसरने कहा—'यह आकाशवाणी पटना है। महान् क्रान्तिकारी चिन्तक—इस वार्ताक्रममें आज ...... ... 'आइन्स्टाइनके सम्बन्धमें एक वार्ता प्रसारित कर रहे हैं। श्री... ... ...।' मेरा हृदय धड़क रहा था—'कहीं कुछ गड़बड़ी न हो जाय। कहीं वह बोलते-बोलते एकाएक बीचमें ही न रुक जाय। कहीं आकाशवाणीकी नीतिके विरुद्ध कोई विवादास्पद बात न कह दें। मुझे इसे बोलने नहीं देना चाहिए था।' पर वार्ताकारको लाल बत्ती मिल चुकी थी उन्होंने बोलना शुरू कर दिया था—बिल्कुल स्वाभाविक वार्ता सीधी-सादी भाषा नपे-तुले वाक्य सन्तुलित विचार। मैं तो दंग रह गया। दूसरे दिन लोगोंने कहा—'बहुत दिनोंके बाद अच्छी वार्ता सुननेको मिली।' मैं सोचता हूँ क्या वह वार्ता इसीलिए सफल हो सकी कि वार्ता-कारके पास वार्ताका आलेख नहीं था? रेडियो-वार्ता-सम्बन्धी यही पहला प्रश्न है—क्या यह आवश्यक है कि वार्ता लिखी जाय उसका लिखित आलेख हो?

वार्ता तो बातचीत है वार्ताकारकी मौखिक अभिव्यक्ति। वार्ताका वार्ता प्रसारित करते समय आलेख सामने रखकर भी श्रोताओंको यह आभास देना चाहता है कि वह कोई लिखित रचना पढ़ नहीं रहा है बल्कि अपने श्रोताओंसे बातें कर रहा है। ऐसी स्थितिमें वार्ता लिखने क्या आवश्यकता है? लिखित वार्ताका परिणाम भी तो अच्छा नहीं होत उसमें मौखिक वार्ताकी स्वाभाविकता नहीं आ पाती है वार्ता कृत्रिम जाती है। इसीलिए पी० पी० एकरस्ले कहते हैं—'मैं सामान्य नियम ब कर पाण्डुलिपिसे वार्ता-पाठका निषेध कर दूँगा। यह नियम कुछ विशि सामाजिक समारोहों परिसंवादोंमें चलता है और इससे लोग कामा

होते हैं। नोट्सकी सहायता तब तक लेने दी जाएगी जब तक वे विचारों-को क्रमबद्ध रखनेमें सहायक हों और प्रेरणा और सहजताकी हत्या न करें। एस्मन एण्ड योरोपियन एलनका कथन है—हाउस ऑफ कामन्स का यह नियम कि लिखित भाषण न दिये जायें केवल नोट्ससे सहायता ली जाय कुछ शिक्षित संस्थाओं द्वारा माना जाता है और बी० बी० सी० द्वारा भी इसका अनुकरण स्वच्छन्दतासे किया जा सकता है। यद्यपि वार्ताएँ हमेशा निश्चित समय-योजनामें अच्छी तरह नहीं बैठ सकेंगी और कुछ अधिकारियोंको भी अखरते हुए दुखसे उन्हें सुनना रहना पड़ेगा कि वार्ताकार बी० बी० सी० की नीतिके विरुद्ध न कुछ कह दें पर इससे लाभ बहुत अधिक होगा। रेडियोको उसका एक बड़ा उपहार वापस मिल जाएगा श्रोताओंको कार्यरत मस्तिष्ककी अभिव्यक्ति सुननेका अवसर मिलेगा और प्रसारणकर्ता अपनी सबसे बड़ी बाधा आलेखसे मुक्ति पा जाएगा।

बिना आलेखके सफल वार्ता प्रसारित करनेवाले व्यक्तियोंमें प्रेसीडेण्ट रूजवेल्टकी पत्नी एलिनार रूजवेल्टका नाम आता है जिनके सम्बन्धमें रोबेट डगबर कहते हैं—'मैत्रीपूर्ण अनौपचारिक व्यक्ति ज्ञानसे भरी उनकी वार्ता केवल अपनी विषय-वस्तुकी दृष्टिसे ही नहीं प्रसारण-शैलीकी दृष्टिसे भी प्रशंसनीय थी। उनका एक निश्चित क्रम होता था। वे व्यक्तिगत रूपसे प्रारम्भ करतीं अपना कथ्य शुरू करतीं उसका विकास करतीं एक निश्चित विचार लेकर उसे समेटतीं और स्वाभाविक समाप्ति पर आ जातीं। इसी प्रसंगमें वे आगे कहते हैं—'उनकी वार्ताका एक स्थापत्य होता एक निश्चित संघटन प्रत्येक विचार अपने पूर्ववर्ती विचारोंसे तर्क-संगत रूपमें निकलता। उनके वाक्य घिसे-पिटे न होनेपर भी सरल होते।

यह सही है कि बिना आलेखके प्रसारित वार्तामें स्वाभाविकता और अकृत्रिमता रहेगी पर प्रश्न है कि ऐसे कुशल वार्ताकार कितने मिलेंगे? जिनकी लिखित वार्तामें ही कोई स्थापत्य नहीं होता उनकी मौखिक वार्ता

की क्या दशा होगी ? उनकी वार्तामें सब-कुछ बिखरा-बिखरा-सा रहेगा, उसमें कोई निश्चित प्रभाव डालनेकी शक्ति नहीं रहेगी। एडिमर क्लारेन्ट जैसे नामोंको अपवादमें ही गिनना चाहिए। जिस वार्ताकारकी चर्चा शुरूमें की गयी है, वे भी मैं समझता हूँ इसीलिए सफल हो सके कि वे अपनी वार्ता अपने स्टेनोको लिखवाकर आये थे फलतः उन्हें अपनी विषय-वस्तुके क्रमिक विकासका ज्ञान था।

दूसरी बात यह भी है कि मौखिक रूपसे वार्ता देनेमें वार्ताकार पर्याप्त सुनियोजित सामग्री भी नहीं दे सकेगा। बड़े-बड़े भाषणोंको सुनते समय हम यह अनुभव करते हैं कि इसमें आवृत्तियाँ अधिक हैं अप्रासंगिक बातें बहुत हैं। सामान्य वार्ताकारोंकी अलिखित वार्तामें भी यही बातें मिलेंगी।

तीसरी कठिनाई अवधि-सम्बन्धी है। रेडियोके कार्यक्रम निश्चित समयके बन्धनोंमें बँधे रहते हैं। वार्ताकारके लिए सचमुच यह कठिन समस्या है कि निश्चित अवधिमें अपनी वार्ता किस प्रकार समाप्त करे। यह तभी सम्भव हो सकता है, जब वार्ताकी सभी बातें निश्चित अनुपातमें रहें। इसके लिए जिस मानसिक अनुशासन एवं सन्तुलनकी अपेक्षा है उसे अर्जित करना सरल काम नहीं है, सभी ऐसा नहीं कर सकते।

चौथा प्रश्न प्रसारण-संस्थाकी नीतिका है। प्रत्येक प्रसारण-संस्थाकी अपनी नीति होती है अपनी सीमाएँ होती हैं। आकाशवाणीके साथ भी यही बात है। मौखिक वार्तामें यह खतरा हमेशा बना रहेगा कि वार्ताकार कहीं ऐसी बातें न कह दे जिन्हें हम नहीं चाहते।

और सबसे बड़ा खतरा तो वार्ताकारकी घबराहट और भयका है। बहुत ऐसे व्यक्ति हैं, जिन्हें माइक्रोफोनके सामने घबराहटका अनुभव होने लगता है। मैंने स्वयं ऐसे लोगोंको देखा है, जिन्हें स्टूडियोमें बोलते-बोलते पसीना हो आया है। ऐसे व्यक्तियोंसे मौखिक वार्ता करानेका अर्थ है उनके सम्मान और अपने कार्यक्रमको खतरेमें डालना।

इन सभी बातोंको देखते हुए वार्ताके लिए आलेखकी आवश्यकताको

सहज ही समझा जा सकता है। डनबर-जैसे प्रसारणकर्ता एवं विशेषज्ञ बोलनेको आवश्यक मानते हैं।

अब हम दूसरे प्रश्नपर आयें। आकाशवाणी केन्द्रोंसे बहुधा यह सुना जाता है—'अभी' ‥ ‥ ‥को लिखी हुई वार्ता पढ़कर सुनायी गयी। तात्पर्य यह कि वार्ताका लेखक एक व्यक्ति और उसे पढ़नेवाला दूसरा व्यक्ति जो या तो कोई एनाउन्सर होता है या रेडियो स्टेशनका कोई कलाकार। विचारणीय यह है कि क्या एक व्यक्तिकी वार्ताको दूसरे किसीसे पढ़वा देना उचित है?

पहले हम यह देख लें कि ऐसा होता क्यों है? पहला कारण तो यह है कि वार्ताकार किसी आकस्मिक घटना या अस्वस्थताके कारण समयपर उपस्थित नहीं हो पाता। दूसरा कारण यह होता है कि आकाशवाणीके अधिकारी किसी वार्ताको महत्त्वपूर्ण समझते हैं और उसे विभिन्न केन्द्रोंसे स्थानीय एनाउन्सरों द्वारा पुनः प्रसारित कराते हैं। अंग्रेजी वार्ताओंके अनुवाद भी बहुधा इसी प्रकार प्रसारित कराये जाते हैं। तीसरा कारण हो सकता है—वार्ताकारकी शारीरिक असमर्थता। हो सकता है कोई विशेषज्ञ बोलनेमें असमर्थ हो अथवा उसकी बोलीमें हकलाहट आदिके दोष हों।

अब मूल प्रश्नपर विचार किया जाय। जैसा अबतक बार-बार कहा गया है, वार्ता लिखित होती हुई भी मौखिक समझी जाती है। वार्ताकार की सफलता इसी बातमें है कि वह श्रोताओंको अपनी लिखित रचनाका आभास भी न मिलने दे। अतः जब हम सुनते हैं—'अभी यह वार्ता पढ़कर सुनायी गयी' तो हमें लगता है जैसे वार्ता-प्रसारणकी कलाके मूलपर ही आघात किया जा रहा है।

एनाउन्सरकी यह सूचना कि 'वार्ता पढ़ी जा रही है' हमें स्पष्ट सूचित कर देती है कि वार्ताका आलेख भी है, और इससे वार्ताका आकर्षण कम हो जाता है। किसी सभामें वक्ताको अपना लिखित भाषण पढ़ते देखकर या नोट्सके सहारे बोलते देखकर हमारे मनमें क्या प्रतिक्रिया होती

है ? डेल कार्नेगी इसे प्रश्नोंमें अभिव्यक्त करते हैं—'क्या नोट्स आपमें आपका आकर्षण पचास प्रतिशत कम नहीं कर देते ? वक्ता और श्रोताके बीच जो आत्मीय और मूल्यवान् सम्बन्ध रहना चाहिए, क्या वे उसे रोक नहीं देते अथवा उसका बना रहना कठिन नहीं कर देते ? क्या वे कृत्रिमता का वातावरण नहीं उत्पन्न करते ? क्या वे दर्शकोंको यह अनुभव होनेसे नहीं रोकते कि वक्ताके पास जो विश्वास और शक्ति चाहिए, वह उसके पास है ? ठीक यही बातें लिखित वार्ताके पाठके सम्बन्धमें कही जा सकती है ।

यह जानकर कि वार्ता लिखित है, मनमें यह भाव भी आता है कि वार्ता अच्छी होगी, तो 'सारंग' 'प्रसारिका' या किसी पत्रमें ही छपेगी, और उसे वहीं पढ़ लिया जायगा । यह भाव भी वार्ताके आकर्षणको कम ही करता है ।

इस सम्बन्धमें सबसे महत्त्वपूर्ण बात यह कही जायगी कि रेडियो-वार्ता जैसा कि हम पहले देख चुके हैं कोई तटस्थ वस्तुनिष्ठ कृति नहीं है कि उसका पाठ कोई भी कर दे । उसका सम्बन्ध वार्ताकारके व्यक्तित्वसे होता है । एक व्यक्तिकी वार्ता जब दूसरा व्यक्ति पढ़ता है तो हम वार्ताकारके व्यक्तित्वके प्रत्यक्ष सम्पर्कमें आनेसे वंचित रह जाते हैं । इस सम्बन्धमें एक रेडियो-विशेषज्ञने प्रसिद्ध अभिनेता फ़िल्म डाइरेक्टर चार्ल्स ड्रेपरकी एक वार्ताका बड़ा मनोरंजक उदाहरण प्रस्तुत किया है । चार्ल्स ड्रेपरने अपने उद्देश्योंके सम्बन्धमें बी० बी० सी० के लिए एक वार्ता लिखी । एक एनाउन्सरने उसे पढ़कर सुनाना शुरू किया, जो थोड़ा-बहुत आकर्षक रहा । अन्तिम कुछ मिनटोंके लिए ड्रेपरने अपनी वार्ता खुद पढ़ी । एनाउन्सर और उनके पढ़नेमें आश्चर्यजनक अन्तर रहा । वार्ता सजीव हो उठी लगा कि उसके पीछे एक व्यक्तित्व आ गया जो अपने विचारोंको सोचता है और उन्हें अभिव्यक्त करता है । ड्रेपरकी

भाषा टूटी-फूटी थी, कहीं-कहीं उसका समझना भी कठिन था, फिर भी वार्तामें अद्भुत आकर्षण आ गया। इस उदाहरणसे स्पष्ट हो जाता है कि रेडियो-वार्तामें महत्त्व स्वयं वार्ताका नहीं, उसके वार्ताकारके व्यक्तित्वका होता है। यहाँ एक बात और कह दी जाय। कुछ लोग कहते हैं कि हमारे यहाँ की वार्ताएँ इसलिए नीरस होती हैं कि वार्ताकार उन्हें आकर्षक ढंगसे पढ़ते नहीं, इसलिए उन्हें एनाउन्सरों, कलाकारोंके सुसंस्कृत स्वरोंसे पढ़वाना चाहिए। यह कहना उचित नहीं। ड्रेयरके उदाहरणसे ही यह स्पष्ट है कि वार्तामें स्वर और भाषाका उतना महत्त्व नहीं, जितना व्यक्तित्वका है। हमारे यहाँकी वार्ताओंकी नीरसताका कारण यह है कि यहाँ व्यक्तित्वके पक्ष पर ध्यान दिया ही नहीं जाता। वार्ताकी नीरसताके दूसरे कारणोंकी चर्चा हम पहले अध्यायमें कर आये हैं।

अब तीसरा प्रश्न। कहा जाता है, एक व्यक्ति जो वार्ता अकेले प्रसारित करता है, वह नीरस होती है, इसलिए कई व्यक्तियोंके सहयोगसे वार्ताको आकर्षक रूपमें प्रस्तुत करना चाहिए। एक व्यक्तिकी वार्ताको हम प्रत्यक्ष वार्ता कह सकते हैं। अंग्रेजीमें इसे 'स्ट्रेट टॉक' [ Straight Talk ] कहते हैं। अनेक व्यक्तियोंके सहयोगसे प्रसारित वार्ताको भेंट-वार्ता [ Interview ] परिसंवाद [ Symposium ] आदि कहते हैं। भेंट-वार्तामें प्रश्नकर्ता वार्ताकारसे प्रश्न पूछता जाता है और वार्ताकार प्रश्नोंके उत्तर देता है। परिसंवादमें कई व्यक्ति एक ही विषयपर अपने विचार प्रकट करते हैं। प्रश्न यह है कि रेडियो-माध्यमके लिए उपयुक्त क्या है, प्रत्यक्ष वार्ता या भेंट-वार्ता अथवा परिसंवाद?

इस सम्बन्धमें स्मरण रखनेकी बात यह है कि रेडियो सामूहिक प्रेषणीयताका साधन है—अत्यन्त साधन, जिसका परिचय हम पहले दे चुके हैं। इसके माध्यमसे एक व्यक्ति अपनेसे दूर रहनेवाले हजारों श्रोताओंसे प्रत्यक्ष सम्पर्क स्थापित कर सकता है। रेडियो माध्यमकी सबसे बड़ी देन यही है। इसमें वक्ता-श्रोताका प्रत्यक्ष सम्बन्ध रहता है। लेकिन इसके

विपरीत अप्रत्यक्ष वार्त्ताओं [ भेंट-वार्त्ता आदि ] में वार्त्ताकार एवं श्रोताओं-का प्रत्यक्ष सम्बन्ध खण्डित हो जाता है इनमें वार्त्ताकार एवं श्रोताओंके बीचमें कई अन्य व्यक्ति आ जाते हैं, इनमें वार्त्ताकार अपने श्रोताओंसे सीधे कुछ नहीं कहता बल्कि प्रश्नकर्त्ताओंके माध्यमसे कहता है। इस दृष्टिसे लगता है कि रेडियो-माध्यमके लिए यदि सबसे उपयुक्त साहित्य-रूप कोई है तो वह प्रत्यक्ष रेडियो-वार्त्ता ही।

०

# रेडियो-वार्ता-लेखनकी तैयारी

प्रसिद्ध वक्ता वुड्रो विल्सनसे किसीने पूछा— आप अपने १० मिनटके भाषणकी तैयारी कितने समयमें करते हैं ? विल्सनने कहा—'दो सप्ताह।' प्रश्नकर्ताका प्रश्न हुआ—'और, एक घण्टेके भाषणकी तैयारीमें कितना समय लगाते हैं ?' उत्तर मिला—'एक सप्ताह।' प्रश्नकर्ताकी जिज्ञासा शान्त नहीं हुई उन्होंने फिर पूछा—'दो घण्टेके भाषणके लिए आपको कितना समय चाहिए ? 'उसके लिए तो मैं हर समय तैयार रहता हूँ।'— विल्सनका उत्तर था। ये उत्तर मजाक-जैसे कम सच्चे हैं, पर हैं नहीं। गम्भीरतासे सोचनेपर ज्ञात होगा कि कम अवधिमें अपने कथ्यको अभिव्यक्त कर देना सचमुच ही बहुत कठिन काम है। बड़े भाषणोंमें अनावश्यक विस्तार एवं आवृत्तियोंके लिए अवकाश हो सकता है, छोटे भाषणोंमें नहीं। इसीलिए कम अवधिके भाषणोंके लिए पर्याप्त तैयारीकी आवश्यकता होती है। रेडियो-वार्ताओंकी अवधि भी सीमित ही होती है—पाँच मिनटसे लेकर बीस मिनटतक अधिक वार्ताओंकी अवधि दस मिनट होती है। एक दस मिनट की वार्ता लिखना शुरू करनेके पहले वार्ताकारको काफी तैयारीकी अपेक्षा होती है। इस तैयारीका क्या तात्पर्य है, इसकी व्याख्या हम बादमें करेंगे-पहले विषयके सम्बन्धमें विचार कर लिया जाय। जिन व्यक्तियोंको विषय विशेष-पर वार्ता देनेके लिए आकाशवाणी द्वारा आमन्त्रित किया जाता है उनकी तैयारी तो उसके साथ ही शुरू होती है। उन्हें विषयके लिए चिन्ता करने

की ज़रूरत नहीं पड़ती। लेकिन जो व्यक्ति आमन्त्रित नहीं किये जाते फिर भी यह अनुभव करते हैं कि उनमें रेडियो-वार्ताके लेखन एवं प्रसारण-की क्षमता है, उनकी तैयारी विषयके चुनावसे ही शुरू होती है।

प्रश्न यह है कि रेडियो-वार्ताके लिए कैसे विषय अधिक उपयुक्त होते हैं? आकाशवाणीसे समय-समयपर प्रसारित कुछ वार्ताओंके विषय देखे जायें— 'भारतकी पुरानी राजनीति' 'कलामें नैतिकता-अनैतिकताका प्रश्न' 'दो चीनी यात्री' 'महायानमें विज्ञानवाद', 'कश्मीरका सौन्दर्य' 'महात्माजी के संस्मरण' 'पुस्तकें जिनसे मैंने सीखा' 'खादकी उपयोगिता' 'अपनी खेतीके तीन तरीके' 'विदेश-यात्राके मेरे अनुभव'। इन्हें देखकर यह अनुमान लगाया जा सकता है कि दुनियाका कोई भी ऐसा विषय नहीं है जिसपर वार्ता न प्रसारित की जा सके पर ऐसा अनुमान करते समय आकाशवाणीके भूतपूर्व डायरेक्टर ऑफ प्रोग्राम्स सोमनाथ चिब्बरका यह कथन स्मरण रखना चाहिए कि जिन विषयोंपर [आकाशवाणीके] वार्ताकार जितना सरल समझते हैं वे वार्ताकी अपेक्षा निबन्ध-लेखनके अधिक उपयुक्त प्रकारके होते हैं। सचमुच जो विषय ऊपर दिये गये हैं वे सभी रेडियो-वार्ताके उपयुक्त नहीं कहे जा सकते। अब तक जो विवेचन हो चुका है उससे स्पष्ट है कि रेडियो वैयक्तिकताकी अभिव्यक्तिका सबसे सुन्दर माध्यम है। अतः जिन विषयोंमें वैयक्तिकताकी अभिव्यक्ति अधिक से अधिक हो सके जिनमें आत्मिक अनुभवों एवं आत्मपरकताको व्यक्त करनेके लिए अधिक अवकाश रहे वे अन्यान्य विषयोंकी अपेक्षा निश्चय ही रेडियोके अधिक उपयुक्त कहे जायेंगे। वार्ताकारके पास यदि कुछ ऐसे अनुभव हैं जो सबके लिए रुचिकर हो सकते हैं यात्राके ऐसे संस्मरण हों जिनमें उसने स्थान-विशेषके सौन्दर्यको अपनी आँखोंसे देखा हो यहाँके लोगोंके रहन-सहनका अपनी दृष्टिसे अध्ययन किया हो ऐसे विषय हों जिनपर उसने अपनी बुद्धिसे विचार किया हो तो उन्हें वह अपनी वार्ताका विषय बना सकता है। व्यक्तिगत दृष्टिवाली वार्ताएँ अधिक लोगोंको अपनी

और माकूल कर सकेंगी इसमें सन्देह नहीं। बैनेट डमबरने ठीक ही कहा है—'सच्ची व्यक्तिगत वार्त्ता अधिक श्रोताओंको रुचिकर होती है, क्योंकि वह आत्मनिष्ठ होकर दी जाती है और उसमें वैयक्तिक रंग अधिक रहता है। वस्तुनिष्ठ और आत्मनिष्ठ इन दोनों प्रकारकी वार्त्ताओंमें किसमें अधिक रोचकता होती है इसकी झलक दो वार्त्ताओंके कुछ प्रारम्भिक वाक्योंमें मिल जा सकती है। पहली वार्त्ताका शीर्षक है 'कवि-सम्मेलन और मुशायरे' जिसमें वार्त्ताकार तटस्थ भावसे प्रारम्भ करता है—

छापेखानेने करोड़ों आदमियोंके लिए यह मुमकिन बना दिया है कि नज्म और नसर किताबोंमें चुपचाप पढ़ते रहें लेकिन असरका एक खास असर उस वक्त भी पड़ता है जब कई लोग जिनकी तादाद सैकड़ोंसे लेकर हजारों तक पहुँच जाती है एक जगह आकर मिल बैठें और असरका बजाय चुपचाप अकेले पढ़नेके शायरके मुँहसे उसे सुनें। इस तरह पूरे मजमेमें एक फिजा पैदा हो जाती है और एक समां बँध जाता है। इसीलिए हमारी समाजी जिन्दगीमें अदबी असरको फैलाने और सँवारनेमें मुशायरों और कवि-सम्मेलनोंका बहुत बड़ा हिस्सा रहा है।

[ रेडियो-संग्रह, अक्टूबर दिसम्बर १९५१ ]

दूसरी वार्त्ताका शीर्षक है 'कवि-सम्मेलनोंके कड़ुए मीठे अनुभव' जिसमें एक लब्धप्रतिष्ठ कवि प्रारम्भ करता है—

'मैंने प्रायः १९३२-३३ से कवि-सम्मेलनोंमें भाग लेना शुरू किया। इन पच्चीस वर्षोंमें छोटे-बड़े मिलाकर कोई ५०० कवि-सम्मेलनोंमें तो भाग ले चुका हूँगा। और इनमें मुझे तरह-तरहके अनुभव हुए—सुखद दुःखद मनोरंजक और विचित्र भी। कुछ आपके सामने रख रहा हूँ। [इसके बाद अनुभव प्रारम्भ होते हैं]

[ आकाशवाणी प्रसारिका अक्टूबर-दिसम्बर १९५७ ]

कहनेकी आवश्यकता नहीं कि ऐसी अनुभववाली वार्त्ताओंमें वार्त्ताकार का व्यक्तित्व भी महत्त्वपूर्ण होना चाहिए, जिसमें श्रोताओंकी रुचि हो।

इन बातोंसे यह न समझा जाय कि तथ्यप्रधान सूचनात्मक एवं शिक्षात्मक वार्ताओंका कोई महत्त्व ही नहीं है। अपने स्थानपर उनका भी महत्त्व है। बहुत-से ऐसे विषय हैं जिनकी केवल सूचनाओंमें भी श्रोताओंकी रुचि होती है। ऐसा नहीं होता तो रेडियोसे कोई समाचार क्यों सुनता? रूसने जब अन्तरिक्षमें अपना राकेट छोड़ा तो लोगोंमें उसके प्रति काफी अभिरुचि थी। लोग जानना चाहते थे कि पृथ्वीकी आकर्षण-शक्तिकी सीमाके बाहर रूसी राकेट कैसे जा सका? दूसरे ग्रहोंपर पहुँचनेकी क्या सम्भावनाएँ हैं? ऐसे अनेक तथ्यप्रधान विषय हैं जिनमें श्रोताओंकी दिलचस्पी हो सकती है। ग्रामीण श्रोता यह जानना चाह सकते हैं कि खेतोंकी उपज किस प्रकार बढ़ सकती है? खादका उपयोग क्या है? उससे क्या लाभ हो सकते हैं? ऐसे तथ्यप्रधान सूचनात्मक विषय भी रेडियो-वार्ताके लिए चुने जा सकते हैं।

वार्ताके विषयका चुनाव करते समय वार्ताकारको एक और महत्त्वपूर्ण बातपर ध्यान रखना पड़ता है—वह किसके लिए वार्ता प्रसारित करनेकी सोच रहा है? कौन-सा वर्ग उसकी वार्ता सुनेगा? उसकी वार्ता सामान्य शिक्षित व्यक्तियोंके लिए होगी अथवा अशिक्षित ग्रामीण श्रोताओंके लिए? महिला श्रोताओंके लिए या बच्चोंके लिए? स्कूलके छात्रोंके लिए या कालेजके युवकोंके लिए? इन सभी वर्गोंकी अपनी-अपनी विशेषताएँ होती हैं इनकी अपनी-अपनी अभिरुचि होती है। एक ही वार्ता सभी वर्गोंके लिए नहीं हो सकती। 'कलामें नैतिकता-अनैतिकताके प्रश्न' पर कोई वार्ता ग्रामीण श्रोताओंके लिए नहीं प्रसारित की जा सकती। इसी प्रकार 'विज्ञानवाद पर कोई वार्ता न बच्चोंके कार्यक्रममें जा सकती है, न स्कूलोंके ही। विषयका चुनाव श्रोता-वर्गके मनोविज्ञान अभिरुचि आदिके आधारपर ही हो सकता है। वार्ताकारको सोचना पड़ेगा कि वह जिस वर्गके लिए वार्ता देना चाहता है, उसकी रुचि किन विषयोंमें हो सकती है। उदाहरण के लिए, महिला-श्रोताओंकी रुचि विशेषतः अपनी घर-गृहस्थी परिवार

वैज्ञानिक उपयोगके कार्यों आदिमें होती है। इसी प्रकार बच्चोंकी रुचि भी जानी जा सकती है। उनकी रुचि किन विषयोंमें होती है? अनुभव कहते हैं—'मैं समझता हूँ उनकी रुचि लोगों और पशुओंके विषयमें होती है। वे वस्तुओंका वर्णन तब तक नहीं सुनना चाहते जब तक उनका घनिष्ठ सम्बन्ध लोगों और पशुओंसे न हो। इसके साथ ही वे व्यक्तिगत साहसिक कार्यों अपनी पसन्दकी वस्तुओं और व्यावहारिक उपयोगवाले विज्ञान सम्बन्धी इन्हीं विषयोंको चाहते हैं। वार्ताकारको इन सभी बातोंका ध्यान रखना पड़ता है।

आकाशवाणीके किसी केन्द्रके लिए वार्ता लिखते समय वार्ताकारको आकाशवाणीकी सीमाओंसे भी परिचित रहना आवश्यक है। सभी प्रसारण केन्द्रोंकी अपनी नीतिगत सीमाएं होती हैं आकाशवाणीकी भी है। आकाशवाणीमें राजनीतिक धार्मिक आदि विवादास्पद विषयोंके लिए स्थान नहीं है। इससे प्रसारित होनेवाली वार्ताको किसी भी ऐसे अंशसे बचना होता है, जिसमें किसी व्यक्ति, सम्प्रदाय धर्म, संस्था मत आदिपर किसी भी प्रकार से आक्षेप किया गया हो।

विषय निश्चित हो जानेके बाद ही वार्ता-लेखनकी तैयारी शुरू होती है। इस दिशामें पहला काम है सामग्री-संकलन। वार्ताकारके पास अपनी वार्ताके लिए पर्याप्त सामग्रीका रहना अत्यावश्यक है। उसके अभावमें सफल वार्ताकी कल्पना भी नहीं की जा सकती। यह सही है कि रेडियो वार्ताकी सीमित अवधिमें बहुत अधिक सामग्री प्रस्तुत नहीं की जा सकती रेडियो-वार्ताकारसे उसकी अपेक्षा भी नहीं की जा सकती पर उससे जो अपेक्षा की जाती है, वह सामग्रीकी सम्पन्नतापर ही निर्भर है। जब हाथमें पर्याप्त सामग्री रहे, तभी उसमेंसे अपने उपयोगके तथ्य चुने जा सकते हैं और उनके आधारपर अपना दृष्टिकोण निश्चित किया जा सकता है। इसीलिए सभी रेडियो-विषय-विशेषज्ञ अधिक सामग्री जुटानेपर जोर देते हैं। जिन व्यक्तियोंको रेडियो-वार्ता देनेके लिए आमंत्रित किया जाता है वे

सामान्यतः अपने विषयके विशेषज्ञ होते हैं, उनके पास सामग्रीकी कमी नहीं रहती। लेकिन जो विशेषज्ञ नहीं हैं उन्हें पुस्तक आदिकी शरण लेनी पड़ती है।

तथ्यप्रधान वार्ताओंमें विभिन्न दृष्टिकोणोंसे सामग्रीका संकलन अपेक्षित है। विभिन्न विद्वान् विषय-विशेषके सम्बन्धमें क्या विचार रखते हैं यह जानना भी उचित है। तथ्य बिल्कुल प्रामाणिक हों जिससे श्रोताओंको उनमें किसी प्रकारके सन्देहके लिए अवकाश न रहे। वार्तामें यदि उद्धरण दिये जायें तो वे भी पुष्ट शुद्ध और प्रामाणिक हों। रेडियो-वार्ताओंमें इन बातोंपर विशेष ध्यान होता है।

तथ्य-संग्रह वार्ता-लेखनकी दिशामें केवल एक कदम है। वास्तविक तैयारी तो इसके बाद शुरू होती है। यह पहले कहा जा चुका है कि रेडियो-श्रोता केवल तथ्य और आँकड़े नहीं चाहता। वह अपने वार्ताकारसे इनसे कुछ अधिक चाहता है। वह कुछ ऐसी वस्तु चाहता है जो उसे कहीं भी लिखित रूपमें उपलब्ध न हो सके। वह लेखकका दृष्टिकोण चाहता है, वह वार्ताकारका व्यक्तित्व चाहता है और इसे ढूँढ़ने और देनेका प्रयत्न करना ही वास्तविक तैयारी है। इसके लिए चिन्तन-मननकी आवश्यकता होती है। सफल रेडियो-वार्ताकारोंके अध्ययनके आधारपर जैनेट डन्बर कहते हैं कि उनमें दो बातें बहुत ही स्पष्ट रूपमें दिखायी पड़ती हैं। उनमें वह अन्यतमेय वैयक्तिक गुण प्रचुर मात्रामें रहता है जिसे हम व्यक्तित्व कहते हैं। लेकिन उनमें इससे कुछ अधिक भी होता है। यदि आप उनकी वार्ताओंको आलोचककी तरह सुनें तो आप पायेंगे कि उन्होंने अपने आलेखकी रूप-रेखाके बारेमें सोचनेमें काफी सावधानी बरती है। यही सोचना वास्तविक तैयारी है। जैक वार्नेकी आपकी तैयारीके सम्बन्धमें लिखते हैं— तैयारीका अर्थ है—सोचना चिन्तन करना जो विचार आपको सबसे अधिक आकृष्ट करते हैं उनका चुनाव करना, उन्हें चमकाना उन्हें एक निश्चित योजनामें रखना। इसके बिना कोई भी वार्ता चाहे वह कितनी भी

प्रकारकी क्यों न हो सफल नहीं हो सकती। प्रसिद्ध वक्ताओंके अनुभव इसकी सत्यताको सिद्ध करते हैं। प्रत्यक्ष भाषणोंके लिए भी इस प्रकारकी तैयारीकी आवश्यकता होती है, रेडियो-वार्ताओंके लिए भी।

प्रसिद्ध वक्ता वुड्रो विल्सनका ही उदाहरण लिया जाय। भाषण तैयार करनेकी अपनी प्रक्रियाके सम्बन्धमें वे कहते हैं—'मैं कुछ ऐसी बातोंकी सूचीसे शुरू करता हूँ जिन्हें मैं अपने भाषणमें रखना चाहता हूँ उन्हें उनके पारस्परिक स्वाभाविक सम्बन्धोंको देखते हुए अपने मनमें सजाता हूँ यानी मैं वस्तुकी अस्थियोंको एक साथ संगठित करता हूँ। एक दूसरे वक्ता अलेक्जेण्डर हैमिल्टनका अनुभव भी देखा जा सकता है वे कहते हैं—'लोग मुझे प्रतिभावान् होनेका श्रेय देते हैं, लेकिन मुझमें जो प्रतिभा है, वह इस बातमें है जब मेरे पास कोई विषय होता है तो मैं उसका खूब अध्ययन करता हूँ। दिन-रात वह मेरे सामने रहता है। मैं उसके सभी पहलुओंको खोजता हूँ। मेरा मस्तिष्क उससे भर जाता है।

इस प्रकारके चिन्तनकी अपेक्षा इसलिए होती है कि श्रोताओंके मनपर अपेक्षित प्रभाव पड़ सके और वार्ताकार अपने प्रयोजनको सिद्ध कर सके। जैसा कि डेल कार्नेगीने कहा है 'प्रत्येक भाषण एक यात्रा है, जिसका एक उद्देश्य होता है, और जिसका रास्ता पहलेसे ही निश्चित कर लेना चाहिए।' रेडियो-वार्ताके सम्बन्धमें भी यह बात बिल्कुल सही है। प्रत्येक रेडियो-वार्ताका एक प्रयोजन होता है, और उसकी सिद्धिके लिए उसकी एक निश्चित रूप-रेखा होनी चाहिए।

पहले हम प्रयोजनकी ही बात लें। कुछ वार्ताएँ अपने श्रोताओंका केवल मनोरंजन करना चाहती हैं, कुछ अपने श्रोताओंको अपने तर्कोंसे प्रभावित करना चाहती हैं कुछ किसी कठिन विषयकी व्याख्यासे अपने श्रोताओंको परिचित कराना चाहती हैं, कुछ श्रोताओंको किसी कार्यके लिए सक्रिय करना चाहती हैं। उदाहरणके लिए, यदि वार्ताकार 'गप लड़ाना भी एक कला है' विषयपर वार्ता दे रहा है, तो उसका एक मात्र

नहीं है। भूमिकात्मक प्रारम्भ किसी वार्ताको निश्चित रूपसे असफल बना देता है। निबन्धोंके प्रारम्भमें जिस प्रकार भूमिकाएँ लिखी जाती हैं, उस प्रकार वार्तामें नहीं लिखी जा सकतीं। पर हमारे यहाँकी रेडियो-वार्ताएँ निबन्धकी शैलीसे प्रभावित होनेके कारण अधिकतर भूमिकाओंसे ही प्रारम्भ होती हैं। कहीं-कहीं तो ये भूमिकाएँ बहुत बड़ी और लम्बी होती हैं और वार्ताके मूल विषयसे उनका विशेष सम्बन्ध भी नहीं होता। उदाहरणके लिए कुछ वार्ताओंके प्रारम्भ देखे जा सकते हैं। 'पुराणोंमें प्रतीक' शीर्षक वार्ताका प्रारम्भ इस प्रकार है

'भारतवर्षका पुराण साहित्य एक अत्यन्त अद्भुत और रहस्यमय साहित्य है। इसके सम्बन्धमें विद्वानोंकी अनेक विरुद्ध धारणाएँ हैं। सभी धारणाओंकी पुष्टिके लिए पुराणोंमें प्रमाण मिल जाते हैं। एक ओर तो स्वामी-दयानन्द सरस्वती-जैसे पण्डितोंका यह मत है कि पुराण कपोल-कल्पित मनगढ़न्त अनैतिहासिक, झूठी और बहुधा अश्लील कहानियोंके संग्रह हैं। पाश्चात्य विद्वानोंके मतमें भी पुराणोंमें केवल असभ्य और मानवजातिके शैशवकालके समयमें प्रचलित धार्मिक काल्पनिक कहानियाँ हैं। प्रायः सभी देशोंमें इस प्रकारकी कहानियाँ प्रचलित हैं और ये प्राचीन कालसे चली आती हैं। इन कहानियोंका आधार आदिम मनुष्योंकी सृष्टि, ईश्वर और परलोक आदि सम्बन्धी स्थूल विचार हैं। [१५ मिनटकी वार्तामें लगभग चार मिनट तक पुराणोंकी चर्चा वार्ताकार

'भारतमें स्वाधीनता-आन्दोलनके कारण स्त्रियोंमें भारी जागृति आयी। लेकिन अभी तक उनकी सामान्य स्थिति पिछड़ी हुई है। सरोजिनी नायडू, विजयलक्ष्मी पंडित राजकुमारी अमृतकौर आदि अपवाद हैं। हमारे देशमें स्त्रियोंको कानूनी हक मिले हैं लेकिन उनकी शिक्षा आदिका स्तर अभी पूर्व असन्तोषजनक है। प्रगति अवश्य तेजीसे हो रही है, और हमें आशा है कि शीघ्र ही भारतमें भी स्त्रियोंकी उन्नति वेगसे होने लगेगी।
स्त्रियोंके लिए शिक्षा चिकित्सा आदिके क्षेत्र विशेष रूपसे उपयुक्त हैं। परन्तु पत्रकारिता एक ऐसा क्षेत्र है, जो आसानीसे अपनाया जा सकता है, क्योंकि इसमें पौरुषकी आवश्यकता कम है। नैतिक साहसमें तो स्त्रियाँ किसी प्रकार भी पुरुषोंसे पीछे नहीं हैं। पत्रकारितामें स्त्रियोंको सफलता भी काफी मिली है।

[ प्रसारिका जुलाई–सितम्बर १९५५ ]

इस तरहके सैकड़ों उदाहरण दिये जा सकते हैं। रेडियो-वार्तामें इस प्रकारके भूमिकात्मक प्रारम्भकी अनुपयुक्तताका एक कारण यह भी है कि रेडियो-वार्ताकी अवधि सीमित होती है। अगर कोई वार्ता १० मिनटकी है तो उसे प्रसारणके समय कभी भी ११ मिनटका समय नहीं दिया जा सकता। उसे १० मिनटके भीतर ही समाप्त होना है। पत्र-पत्रिकाओंमें मुद्रित निबन्धोंके लिए इतना कठिन बन्धन नहीं होता। अतः रेडियो-वार्तामें भूमिका देनेका अर्थ है समयका दुरुपयोग। वार्ताकारको अपनी सीमित अवधिका अधिकाधिक उपयोग करना है, और इसके लिए उसे भूमिकामें अपना बहुमूल्य समय नष्ट नहीं करना चाहिए। समयका यह प्रश्न श्रोताओं-की दृष्टिसे भी महत्त्व रखता है। आज हम सभी गतिके युगमें हैं, आरम्भिक युगोंमें लोगोंके जीवनमें जो अवकाश था वह आधुनिक युगके जीवनमें नहीं रह गया है। समयकी चिन्ता सबको लगी रहती है। ऐसी स्थितिमें श्रोता भी चाहता है कि वार्ताकार लम्बी-चौड़ी भूमिका न बाँधे बल्कि उसे जो कुछ कहना है, उसे वह जल्दी और बिलकुल सीधे ढंगसे कहे। 'पब्लिक

स्पीकिंग एण्ड सिविलिस्ड मेन' पुस्तकके लेखक सिडनी एफ० विकसने बहुत ठीक कहा है कि 'भाषण लिखनेमें, कोई रचना लिखनेकी तरह ही, हम लोग पीछे मुड़कर साधारणतः पहले पैराग्राफको निकाल दे सकते हैं। आप वहाँ अपनी भूमिकाका अन्त समझते हैं वहींसे प्रारम्भ कीजिए।' सचमुच अपने विषयमें सहसा प्रवेश कर जाना कितना आवश्यक होता है, यह 'सर्वोदय' शीर्षक वार्त्ताकी पहले प्रस्तुत की गयी पंक्तियोंमें फिरसे देखा जा सकता है

'यह सर्वोदय विचार है क्या? पहली बात यह समझ लेनी चाहिए कि यह कोई वाद नहीं है, जैसे कि कई प्रकारके वाद आज प्रचलित हैं। यह एक मुक्त विचार है। महात्माजीने स्वयं जोर देकर कहा था कि उन्होंने किसी भी प्रकारके वादकी स्थापना नहीं की है। वह तो केवल सत्यकी खोजमें लगे रहे थे। इसी खोजमें उन्हें अहिंसा अथवा सर्वोदयका विचार मिला था।

भूमिकात्मक प्रारम्भको निकाल देनेसे कुछ वार्त्ताएँ किस प्रकार आकर्षक हो जा सकती हैं, इसके अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं। एक उदाहरण यहाँ 'प्रेमचन्दकी कथा' शीर्षक वार्त्तासे है

'अनन्तयात्री प्रेमचन्दजी धन्य! सचमुच वे अनन्तयात्री थे। बिना कुछ पास हुए भी लिखे ही गये और इस निरन्तर यात्रामें कहीं भी उस यशःप्राप्तिमें रुकावट या लड़खड़ाहट नहीं। सच्चाई यह है कि प्रेमचन्द अपने समयके बहुत बड़े कलाकार थे पर उससे भी बड़े मनुष्य थे। समाजकी उस उपेक्षामें भी जिये जाना और अपनेको कटुतासे बचाये रखना किसी साधारण मनुष्यके लिए सम्भव ही नहीं था।

उनकी आँखें बुराइयोंकी सघन कपाट दीवारके आर-पार मनुष्यमें देवत्वका दर्शन करनेकी आदी थीं। एक दिन मैंने उनसे पूछा—'कहनेको तो आप कहते हैं कि मेरा ईश्वरमें विश्वास नहीं है, मैं नास्तिक हूँ पर अपने साहित्यमें बार-बार आपका प्रयत्न है मनुष्यमें देवत्वका दर्शन, प्रचार और प्रसार। आखिर यह क्या बात है?'

अपने खास लहजेमें व बोले—'जनाब ! ईश्वरमें विश्वास करनेकी जरूरत ही उन्हें पड़ती है जो आदमीमें देवत्वका ध्यान नहीं कर सकते । यह तो अनुभवकी बात है, किसी चमत्कारकी नहीं कि बुरा आदमी भी बिल्कुल बुरा नहीं होता । उसमें कहीं-न-कहीं देवत्व अवश्य छिपा रहता है । मैंने अपनी कलमसे इस सत्यको कहीं-कहीं उभार दिया है, और कहीं-कहीं प्रकाशित कर दिया है ।

प्रेमचन्दजी अपने इसी मूल दृष्टिकोणके कारण बुरे आदमियोंकी भी बुराई नहीं करते थे या यूँ कहूँ कि बुरे आदमियोंकी बुराईको सह जाते थे पी जाते थे पचा जाते थे।

[ प्रसारिका जुलाई दिसम्बर १९५५ ]

अगर यह वार्ता यहाँसे प्रारम्भ होती कि एक दिन मैंने प्रेमचन्दजीसे पूछा— और पूछनेमें कही गयी बातें यहीं बादमें आ जाती तो प्रारम्भ शायद कुछ और आकर्षक हो जाता । महान् व्यक्तियोंके संस्मरणोंमें जो आकर्षण होता है वह उनकी जीवन-कथामें नहीं उनके गुणोंके सम्बन्ध में लिखे गये निबन्धोंमें भी नहीं । अतः किसी रोचक संस्मरणसे वार्ताका प्रारम्भकर उसमें श्रोताओंकी रुचि उत्पन्न की जा सकती है । वार्ताके प्रारम्भका उद्देश्य यही होता है कि उससे श्रोताओंके मनमें वार्ताके अगले अंशोंके प्रति रुचि एवं जिज्ञासा जगे । आकाशवाणी प्रसारिका [ अप्रैल-जून १९५६ ] में एक वार्ता है—'बापूका पत्र-साहित्य' । इसमें बापूके कुछ बड़े सुन्दर पत्र उद्धृत किये गये हैं जिनमें किसीकी भी रुचि हो सकती है, लेकिन वार्ताकार प्रारम्भ करते हैं इस प्रकार—

पत्र लेखन एक कला है । गांधीजी इस कलामें बहुत निपुण थे । उनके बहुविध पत्रोंकी संख्या हजारों तक पहुँचती है । अकेली मीरा बहन, उनकी एक प्रधान यूरोपियन शिष्या के पास ६०० से अधिक उनके पत्र हैं । ऐसे सैकड़ों व्यक्ति भारतमें तथा बीसियों विदेशोंमें होंगे जिन्हें वे समय-समयपर बड़े चावसे पत्र लिखा करते थे । उन्होंने वायसराय और

दूसरे देशोंके राजनयज्ञों तथा अन्य उच्च पदस्थ राजनायकोंसे लेकर भारतके एक साधारण कार्यकर्ता तक को पत्र लिखे हैं। आदि-आदि।

ऐसी चर्चा कुछ देर तक चलती है, उसके बाद पत्र उद्धृत किये जाते हैं। इस चर्चासे श्रोता यही समझेगा कि वार्ताकार बापूके पत्र-साहित्यका इसी प्रकार परिचय देंगे। वार्ताका शीर्षक भी इसी बातकी ओर संकेत करता है। यदि वार्ताका शीर्षक 'बापूके कुछ पत्र' या 'बापूके कुछ महत्त्वपूर्ण पत्र' होता तो श्रोता यह आशा बनाये रख सकता कि प्रारम्भिक चर्चाके बाद बापूके पत्र उद्धृत किये जायेंगे। ऐसी स्थितिमें श्रोताओंकी जिज्ञासा बनाये रखनेके लिए वार्ता बापूके किसी पत्रसे ही प्रारम्भ की जा सकती थी अथवा वार्ताकार प्रारम्भमें ही यह दे सकते थे— इसके पहले कि मैं बापूके कुछ महत्त्वपूर्ण पत्रोंके अंश आपके सामने रखूँ, मैं आपसे यह कह दूँ कि बापू पत्र-लेखन-कलामें बहुत निपुण थे।...

प्रेमचन्दके साथ हुए वार्तालाप या बापूके लिखे किसी पत्रके अंशसे वार्ता प्रारम्भ करनेका अर्थ यह है कि उसे नाटकीय ढंगसे प्रारम्भ किया जाय। नाटकीयतामें स्वभावतः आकर्षण होता है और रेडियो-वार्ताकार चाहे तो इस नाटकीय शैलीका उपयोग सहज ही कर सकता है। हाँ यह ध्यानमें रखना आवश्यक है कि नाटकीयता कहीं अतिनाटकीयतामें न बदल जाय। कभी-कभी यह अतिनाटकीयता बहुत प्रभावोत्पादक होती है, कभी-कभी हास्यास्पद भी हो जाती है। अतिनाटकीयताका एक उदाहरण अमरीकी वार्ताकार ह्यू लांगसे लिया जा सकता है। अमरीकी सिनेटके सदस्य ह्यू लांगने राजनीतिक जीवनमें उच्च स्थान प्राप्त करनेमें रेडियोके माध्यमका बड़ा सहारा लिया था। वह बड़े ही आत्मीय किन्तु नाटकीय ढंगसे अपने श्रोताओंसे बातें करता था। उसकी एक वार्ताका प्रारम्भ इस प्रकार था

'मित्रो यह ह्यू पी० लांग बोल रहा है। मुझे कुछ बहुत ही महत्त्वपूर्ण रहस्य आपके सामने खोलने हैं लेकिन मैं ऐसा करूँ, इसके पहले मैं

चाहता हूँ कि आप टेलीफोनके पास जायें और अपने पाँच मित्रोंको कह दें कि वे भी सुनें। मैं चार-पाँच मिनट तक यों ही बातें करता रहूँगा बिना कोई विशेष बात कहे ही, इसलिए आप टेलीफोनके पास जाइए, और अपने मित्रोंसे कह दीजिए कि मैं आज रेडियोपर बोल रहा हूँ।

इसमें सन्देह नहीं कि यह एक आकर्षक प्रारम्भ है, पर आकाशवाणीमें ऐसी नाटकीयताके लिए सम्भवतः बहुत कम स्थान है। फिर भी अपनी सीमामें ही नाटकीयताका उपयोग किया जा सकता है। उदाहरणके लिए, किसी व्यक्तिका परिचय देते समय यह आवश्यक नहीं कि उसके जन्मकी बातसे ही वार्ता प्रारम्भ की जाय जैसा कि इन वार्ताओंमें किया गया है

'स्वामी रामकृष्ण परमहंसका जन्म बंगाल प्रान्तके हुगली जिलेमें १७ फरवरी सन् १८३६ ई० बुधवारको कामारपुकुर नामक गाँवमें हुआ था। यह गाँव कलकत्तासे लगभग पचास मीलकी दूरीपर पश्चिमकी दिशामें है। इनका जन्म नाम गदाधर था।

[ प्रसारिका जुलाई–दिसम्बर १९५५ ]

और

'ऋषि दयानन्दका जन्म काठियावाड़में मोरवी राज्यके एक कस्बेमें लगभग संवत् १८८१ अर्थात् सन् १८२४ ई० में हुआ था। उनका जन्म नाम मूलशंकर था। उस समय भारतकी सामाजिक अवस्था बड़ी शोचनीय थी। आदि

[ प्रसारिका, जुलाई–दिसम्बर १९५५ ]

इन महान् व्यक्तियोंके जीवनमें बहुत-सी महत्त्वपूर्ण एवं आकर्षक घटनाएँ घटी हैं जिनकी चर्चासे वार्ताएँ प्रारम्भ की जा सकती हैं। कुछ ऐसी घटनाओंकी चर्चा वार्तामें आगे चलकर हुई भी है।

प्रारम्भको आकर्षक बनानेके और भी कई उपाय हैं। वार्ता किसी

हास्य-प्रधान प्रसंग या उक्तिसे शुरू की जा सकती है। 'जीनेका सलीका' शीर्षक इस वार्ताका प्रारम्भ देखिए

'एक साहब पिटते भी जा रहे थे और हँसते भी जा रहे थे और जिस क़दर बेतहाशा पिटते थे उस ही क़दर बेतहाशा हँसते थे। दर्याफ़्त हाल करनेपर साहब मौसूफ़ने बताया कि पीटनेवाला ग़लत आदमीको पीट रहा था। इसलिए वह भी हिमाक़तसे कुछ [illegible] हो रहे थे। तो हज़रत यह तो रहा पिटनेका सलीका।

अब रहा जीनेका सलीका। इसका लतीफ़ा भी सुन लीजिए। दो आदमी एक ही कोठरीमें बन्द थे। रात बड़ी तारीक और भयानक थी और तूफ़ान शिद्दतपर था। तूफ़ान थमा तो दोनों कोठरीके दरवाज़ेपर आये और सलाखोंसे झाँकने लगे। एक यह कहता हुआ वापस गया—'उफ़ किस बलाकी तारीकी है।' दूसरा वहीं खड़ा रहा और अपने साथीसे बोला—'देखना एक तारा भी चमक रहा है।' लतीफ़ा तो ख़त्म हो गया, लेकिन कहनेवाले कहते हैं कि बात ख़त्म नहीं हुई, बल्कि इसमें जीनेका एक सलीका छुपा हुआ है। अगर इस लतीफ़ेको आप पा न सकें या उसके क़ायल न हों तो मारिए गोली इन सारे क़िस्सोंको।

किसी कामको ख़ूबी और ख़ूबसूरतीसे करना सलीका है। यूँ भी कह लीजिए तो कोई मुज़ायक़ा नहीं कि किसी बातको इस तरह कहना या करना कि उसका हक़ अदा हो जाये सलीका है। इस बिनापर मैं कुछ ऐसा समझता हूँ कि धर्म, इख़लाक़ और अमूमन मज़हब बहुत कुछ सलीक़े और शायस्तगीपर है। आपकी इस सिलसिलेके एक मशहूर तारीख़ी हकीमका लतीफ़ा मशहूर है जिसमें एक साहबने दर्याफ़्त किया कि 'हकीम साहब आपके इलाजसे भी लोग मरते हैं और किसी अताईके इलाजसे भी मरते हैं फिर आप दोनोंमें फ़र्क़ क्या रहा?' हकीम साहबने फ़रमाया—'कोई फ़र्क़ नहीं। बात सिर्फ़ इतनी है कि वह [illegible] बेक़ायदा काम

लेता है, मैं फ़ायदेसे काम लेता हूँ। यह फ़ायदा भी सलीक़े ही का दूसरा नाम है ?'

[ रेडियो संग्रह अक्तूबर दिसम्बर १९५१ ]

किसी उद्धरणसे भी वार्ताका प्रारम्भ आकर्षक बनाया जा सकता है। किसी कविताकी दो चुभती हुई पंक्तियाँ उद्धृत कर प्रारम्भमें चमत्कार उत्पन्न किया जा सकता है। कवियों और साहित्यकारोंपर वार्ताएँ देते समय तो इसके लिए बहुत ही अवकाश रहता है, पर उसका पर्याप्त उपयोग नहीं किया जाता। उद्धरणवाले प्रारम्भके दो उदाहरण यहाँ दिये जा सकते हैं। 'हिन्दीमें व्यंग्य' शीर्षक वार्ताका प्रारम्भ है

'नहिं पराग नहिं मधुर मधु,
नहिं विकास इहि काल।
अली कली ही सों बँध्यो,
आगे कौन हवाल॥

बिहारीकी इन पंक्तियोंमें छिपे व्यंग्यने कर्तव्य-विमुख राजाको बिना आघात पहुँचाये झकझोर कर जगा दिया था। व्यंग्य उस चाबुककी तरह है जो अगर चोट पहुँचाता है तो इसीलिए कि हमें सचेत करना चाहता है। व्यंग्य सचेत न करे, जगाये नहीं सिर्फ़ चोट ही पहुँचाये आघात ही करे तो वह व्यंग्य नहीं है, व्यंग्य-सी लगनेवाली वह चीज़ गाली है।'

[ रेडियो-संग्रह अक्तूबर-दिसम्बर १९५१ ]

दूसरा उदाहरण 'जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी वार्ताका है

'महाकवि इक़बालका एक गीत भारतमें बहुत प्रचलित है—

सारे जहाँसे अच्छा हिन्दोस्ताँ हमारा।
हम बुलबुलें हैं उसकी यह गुलिस्ताँ हमारा॥

किन्तु इक़बालसे बहुत पहले यह भाव बंगालमें जन्मा था जहाँ कि

महाकवि बंकिमचन्द्रने भारत माताकी कल्पना, सचमुच ही माता अथवा महादेवीके रूपमें की और देशको 'वन्दे मातरम्'का आवरण-मन्त्र देते हुए उन्होंने बड़े ऊँचे धरातलसे एक नयी स्तुतिका गान किया—'सुजलां सुफलां मलयजशीतलां'...... आदि-आदि।

[ प्रसारिका, जनवरी-मार्च १९५६ ]

कविताओंके अतिरिक्त किसी महापुरुष या विद्वान्के उद्धरणसे भी वार्ताएँ प्रारम्भ की जा सकती हैं। किसी महापुरुषकी उक्तिसे वार्ताका सौन्दर्य भी बढ़ता है उसमें शक्ति भी आती है, उसका आकर्षण भी बढ़ता है। 'जार्ज अरुण्डेल' शीर्षक इस वार्ताका प्रारम्भ देखिए

'महात्माजीने एक बार मुझसे कहा था कि अंग्रेज तो योगियोंकी सन्तान मालूम होते हैं। उनकी प्रबन्ध-पटुता नियमित और व्यवस्थित जीवन कार्य-तत्परता किसी योगीसे कम नहीं। बस एक अन्तर है कि उनका ज्यादा प्रयास दूसरोंका शोषण करनेके लिए होता है। दूसरे मायनोंमें मैं उनको कभी-कभी रावणकी सन्तान कहा करता हूँ। रावण भी बड़ा विद्वान् और तपस्वी था अच्छा शासक और संगठनकर्ता था परन्तु वह रावण इसीलिए कहलाया कि दूसरोंको सताता था। फिर भी अंग्रेजोंके गुणोंका मैं कायल हूँ और उनके मुकाबिलेमें कई बार हिन्दुस्तानियोंको घटिया पाता हूँ।'

स्वर्गीय जार्ज अरुण्डेलका ध्यान आते ही महात्माजीके पूर्वोक्त वचन याद आ जाते हैं। फर्क इतना ही है कि अंग्रेजोंमें दूसरोंका शोषण करनेकी जो वृत्ति पायी जाती है उससे भी अरुण्डेल बिलकुल परे थे। विद्वान् तो वे थे लेकिन उनकी दृष्टिमें विद्वत्ताका दर्जा जीवन-शुद्धि और जीवन सिद्धिके मुकाबिलेमें कम था। उनकी इस विशेषताने उन्हें कोरा विद्वान् न रहने देकर थियोसफी जैसी ब्रह्म-विद्या सम्बन्धी संस्थाका अधिष्ठाता बना दिया।

[ रेडियो-संग्रह अक्टूबर-दिसम्बर १९५१ ]

वार्ताको रोचक कहानियोंसे भी प्रारम्भ किया जा सकता है। इन

सम्बन्धमें भी यही ध्यान रखना होता है कि कहानी प्रासंगिक हो और वार्ताके मूल विषयसे उसका घनिष्ठ सम्बन्ध हो। 'समताका सिद्धान्त'—जैसे गम्भीर विषयका यह आकर्षक प्रारम्भ दर्शनीय है

'विधाताने जब सृजनका काम शुरू किया तब समताका सिद्धान्त ही उसका मापदण्ड था। एक आदिवासी लोक-कथाके अनुसार सबसे पहले केवल चार योनियोंमें प्राणी-जगत्‌की रचना हुई—आदमी बैल कुत्ता और उल्लू।

आदमीके सुपुर्द काम हुआ प्रकाशकी शक्तियोंका आह्वान और ईश्वर का गुणगान।

बैलके सुपुर्द हुआ प्राणी-जगत्‌का सेवा-भार।

कुत्तेके सुपुर्द हुआ प्राणी-जगत्‌की रखवाली।

और अन्धकारकी शक्तियोंपर निगाह रखनेका काम उल्लूको सौंपा गया।

परमात्माके दरबारमें उस वक्ततक सिर्फ एक तराजू थी और वह थी समताकी। चारोंकी तलबी हुई और ईश्वरीय आदेश सुना दिया गया तुम चारोंको चालीस चालीस बरसकी जीवन-अवधि दी जाती है।

आदेश सुनकर चारोंका मन उदास हो गया। आदमीने सोचा चालीस बरसमें तो उसके जवानीके हौसले भी पूरे न हो सकेंगे। मगर सबसे समझ दार प्राणी होनेके नाते वह जीवनका घूँट पीकर खामोश रहा।

परन्तु बैलसे न रहा गया। उसकी दोनों आँखोंसे टप-टप आँसू गिरने लगे। भारत्-भरे स्वरमें बोला—हे दयाके स्रोत! चालीस बरसतक सिर स्वर पिसते रहनेकी मेरे अन्दर शक्ति नहीं। मुझे केवल बीस वर्षकी आयु चाहिए। मगर परमात्माकी बख्शीशकी वापसीका तो कोई प्रश्न ही नहीं था। ऐसे गाढ़े वक्तपर आदमी बैलके काम आया। उसने विनती की—बैल-की आयुके बाकी बीस वर्ष मैं सहर्ष लेनेको तैयार हूँ। इस तरह मनुष्यकी आयु चालीससे साठ वर्ष हो गयी।

कुत्तेकी बारी आयी तो उसने केवल अपनी आयुके बारह वर्ष चाहे आदमीने कुत्तेके अट्ठारह वर्ष भी अपनी आयुमें जुड़वा लिये ।

अन्तमें घुग्घूसे पूछा गया । वह भी बड़ी कठिनाईसे आयुके बीस व देनेको राजी हुआ । जीवनकी अतृप्त लालसा लिये मनुष्यने घुग्घूके तिरस्कृ बीस वर्ष भी माँग लिये ।

अन्तिम रूपमें आदमीकी जीवन-अवधि १०८ वर्ष हो गयी, बैलकी बीस वर्ष कुत्तेकी बारह वर्ष और घुग्घूकी बीस वर्ष । चारों प्राणी ईश्वरको धन्य देते हुए मर्त्यलोकको लौट आये ।

लक्ष्मीजी जो भगवान्के निकट बैठी हुई थीं चारों प्राणियोंके विदा होनेके बाद भगवान्से कहा—भगवन्, आदमीने तो अपने सुझावोंमें समता- की ईश्वरीय कृपा भंग कर डाली । मगर रहा वह घाटेमें ।

विधाता बोले—लक्ष्मी ममता है, आदमी इसी उलटफेरमें चारों प्राणियोंकी जीवन-अवधि ले गया है । आदमी तो वह केवल चालीस वर्ष तक ही रहेगा । चालीस वर्षके बाद उसका जीवन बैलके समान होगा । परिवारके भरण-पोषणके लिए पिसना ही उसका ध्येय होगा । साठ वर्षके बाद वह कुत्तेकी तरह घरकी रखवाली करेगा और अस्सी वर्षके बाद घु घुग्घूकी तरह अन्धकारके राजा यमकी ओर ताकता रहेगा । कहो क्या सचमुच आदमी नफेमें रहा ?

आदिम युगसे लेकर अब तक जब-जब मनुष्यकी स्वार्थ बुद्धिने उसे समताका मधुर भाव छोड़नेके लिए प्रेरित किया तब-तब मानव-जातिको ठोकरें खाकर लहू-लुहान होना पड़ा ।

[ प्रकाशित जनवरी-मार्च १९५५ ]

प्रारम्भ बहुत आकर्षक है इसमें सन्देह नहीं पर यह शिकायत की जा सकती है कि अपने मूल विषयपर आनेमें कुछ देर की गयी है ।

व्यक्तिगत वार्तामें भी वार्ताका प्रारम्भ होनेपर वार्तामें आकर्षण लाना है । हम पहले यह देख चुके हैं कि रेडियो-वार्ता वैयक्तिकताकी ही कथा

है, वार्ताकारके जीवनकी अभिव्यक्तिसे इसकी विशेषता बढ़ती है। 'प्रसारिका' [ जुलाई-सितम्बर १९५५ ] में प्रकाशित दो वार्ताओंके प्रारम्भ इस दृष्टिसे देखे जा सकते हैं

१—एक समय था जब मैं सरकारी नौकरी और साहित्य-सृजनको परस्पर विरोधी काम मानता था। सरकारी नौकरी करनेसे पहले मैं एक स्वतन्त्र पत्रकार था और बाल्यकालमें ही लिखनेका रोग मुझे लग गया था।

[ मेरा व्यवसाय और साहित्य-सृजन ]

२—'मैं दिल्ली पहली मरतबा सन् १९११ में आया। मेरे स्कूलका सेण्ट स्टीफ़न्स हाई स्कूलसे हॉकीका मैच था। मेरे चचाज़ाद भाई टीममें थे। मैं एक्स्ट्रामें शामिल कर लिया गया ताकि मैं भी दिल्ली देख सकूँ। डाक्टर अन्सारी मरहूमके एक अज़ीज़ भी टीममें शामिल थे। इनके ज़रिये डाक्टर अन्सारीके यहाँ रहनेका इन्तज़ाम हो गया। मुझे ठीक याद नहीं कि मैंने दिल्लीमें क्या-क्या देखा। डाक्टर अन्सारीका मकान मोरी गेटके पास था। हॉकी-फ़ील्ड जहाँ हम खेले और हार गये कुछ दूर न था। कुतुब और तुग़लक़ाबाद तो अब भी दूर समझे जाते हैं।

[ दिल्ली—नयी और पुरानी ]

इस प्रकार वार्ताका प्रारम्भ अनेकानेक प्रकारसे किया जा सकता है। जो उदाहरण प्रस्तुत किये गये उनसे परे भी अभी अनेक प्रकार हैं—वार्ताका प्रारम्भ किसी प्रश्नसे हो सकता है, किसी चमत्कारपूर्ण उक्तिसे हो सकता है श्रोताओंको चौंकानेवाली किसी बातसे हो सकता है। इन प्रकारों की कोई सीमा नहीं है, और न इन्हें किन्हीं निश्चित नियमोंमें बाँधा ही जा सकता है। सब कुछ वार्ताकारकी प्रतिभा एवं शक्तिपर निर्भर है। वार्ताकारको यह सदा स्मरण रखना है कि वह किसी भी प्रकारसे वार्ता प्रारम्भ करे पर उसमें आकर्षण और रोचकताका गुण अवश्य ही रहना चाहिए।

कुछ वार्ताएँ सीमित अवधिकी ओर संकेत करते हुए प्रारम्भ होती हैं

